"आपको न जानकर हमने जो कहा-सुना हो, कृपया उसे क्षमा करें।" और यह कहकर अपनी सेना और कोष युधिष्ठिर को समर्पित किया और कहा—"यह कैसे आनन्द की बात है कि हम सब इस कष्ट से सकुशल पार हुए ? सव्यसाची अर्जुन उत्तरा को ग्रहण करे। ये ही उसके योग्य पति हैं।" यह सुनकर युधिष्ठिर ने अर्जुन की ओर देखा। उनका सकेत समझकर अर्जुन ने विराट से कहा—"हे राजन्, मत्स्य वश और भरत वश का यह सबध उचित ही है। मैं आपकी इस पुत्री को अपनी पुत्रवधू के रूप में स्वीकार करता हू।" विराट ने पूछा—"आप इसे भार्या के रूप में क्यो नही स्वीकार करते ?" अर्जुन ने उत्तर दिया—"आपके अन्त पुर में रहते हुए मैंने इस पुत्री को गुप्त और प्रकट रूप में देखा है। इसने पिता तुल्य मेरा विश्वास किया। यह मुझे सदा प्यार करती रही और नृत्य एव गान के शिक्षक आचार्य के रूप में मानती रही। मै इसकी वयस्क अवस्था में वर्षभर इसके साथ शुद्ध जितेन्द्रिय भाव से रहा हू। इसलिए अपनी पुत्रवधू के रूप मे इसे स्वीकार करता हू। वासुदेव कृष्ण का भाजा, उनका अत्यन्त प्रिय अभिमन्यु मेरा पुत्र है। वही आपकी इस पुत्री का अनुरूप पति और आपका जामाता होगा।" मत्स्यराज विराट ने अत्यन्त प्रसन्न होकर इसे स्वीकार किया।

तब युधिष्ठिर ने भी इस सम्बन्ध की अनुमति दी। फिर पाचो पाडव विराट के उपलव्य नगर में आये और उन्होंने अपने सब मित्र-सबधियो को बुलाया। वही अर्जुन ने कृष्ण को और अभिमन्यु को भी बुलाया। आनर्त देश से दाशार्ह, काशिराज, शैब्य, यज्ञसेन, द्रौपदी के वीर पुत्र, शिखडी, धृष्टद्युम्न और अनेक राजा एकत्र हुए। बडे उत्सव के साथ विराट ने अपनी कन्या का अभिमन्यु के साथ विवाह किया। उसमें कृष्ण ने पाडवो को भात के रूप में बहुत से रत्न-वस्त्रादि प्रदान किये। अनेक रूपवती अलकृत स्त्रियो ने राजपुत्री उत्तरा को सामने किया और अर्जुन ने उसे स्वीकार किया और तब कृष्ण की उपस्थिति में उसका विवाह अभिमन्यु के साथ हुआ। कृष्ण जो धन लाये थे, वह सब युधिष्ठिर ने ब्राह्मणो में वितरण कर दिया। उस महोत्सव मे मत्स्यराज विराट की वह पुरी अत्यन्त सुशोभित हुई।

( विराट पर्व समाप्त )